## दैनिक भारतमित्र १२–११–३१ के अंक में लिखता है:—

राष्ट्रभाषा हिन्दी के इस विकास युग में उसके सर्वाङ्गीर्ण साहित्य को सुपुष्ट एवं समर्थ बनाने की जितनी बड़ी आवश्यकता है यह मातृ भाषा के शुभ चिन्तकों से अविदित नहीं है। यह सन्तोष का विषय है कि हिन्दी भाषा के विद्वानों और साहित्य सेवियों का ध्यान हमारे साहित्य के भिन्न-भिन्न अंगों की पूर्ति की ओर आकृष्ट हुआ है और वे अपने इस सद्प्रयत्न में पूरी तत्परता के साथ संलग्न हो रहे हैं। हम बहुत दिनों से एक साङ्गोपाङ्ग अंग्रेज-हिन्दी कोष की आवश्यकता का अनुभव कर रहे थे। वैज्ञानिक, दार्शनिक, राजनीतिक तथा अर्थ शास्त्र सम्बन्धी विषयों के अंग्रेजी ग्रन्थों का उल्था करने और इन विषयों पर स्वतंत्र ग्रन्थ लिखने के लिए हिन्दी में अब तक ऐसे कोष की कमी थी जिसमें पारिभाषिक शब्दों के अर्थ मिल सकें। हमें प्रसन्नता है कि इन्दौर के सुप्रसिद्ध ग्रन्थकार श्रीयुत सुख सम्पत्तिराय भण्डारी ने एक सुविशाल अंग्रेजी-हिन्दी कोष का सम्पादन कर इस कमी को पूरी करने की चेष्टा की है। हमने इस कोष का कुछ अंश देखा है और हम यह निस्संदेह रूप से कह सकते हैं कि यह विशाल ग्रन्थ हिंदी साहित्य का बहुमूल्य रत्न होगा। इसमें नित्य प्रति काम में आने वाले शब्दों के अतिरिक्त दर्शन शास्त्र, राजनीति शास्त्र, अर्थशास्त्र, भूगर्भ शास्त्र, भौतिक विज्ञान, ज्योतिर्विज्ञान, गणित आदि अनेक शास्त्रों के पारिभाषिक शब्द और उनके ठीक-ठीक पर्यायवाची अर्थ दिए गये हैं। विशेषज्ञों के द्वारा उक्त शास्त्रों के शब्दों के अर्थ निर्माण करवाये गये हैं। इस कोष में लगभग डेढ़ लाख शब्द रहेंगे। इस ग्रंथ की हस्तलिखित प्रति के २७००० पृष्ट हैं। इससे हमारे पाठक इस ग्रन्थ की विशालता और भण्डारीजी के साहित्यिक साहस का परिचय पा सकते हैं। प्रयाग विश्व-विद्यालय के वाइस चांसलर डाक्टर गंगानाथ झा, पंजाब विश्व-विद्यालय के वाइस चांसलर डाक्टर वुल्नर, सर पी० सी० राय, डाक्टर सुनीति कुमार चटर्जी, डाक्टर बेनी-प्रसाद, सर गोपीनाथजी पुरोहित सरीखे प्रकाण्ड विद्वानों ने इस ग्रंथ की मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। बम्बई के 'इण्डियन डेलीमेल' ने इस कोष को भारतीय साहित्य का सर्व प्रथम ग्रंथ कहा है। बाम्बे क्रानिकल, 'ट्रिब्यून' 'टुडे' आदि अंगरेजी पत्रों ने भी इस ग्रन्थ की और भण्डारीजी के साहस की बड़ी सराहना की है। हिंदी के कई प्रतिभाशाली पत्रों ने इसके गौरव को बढ़ाया है। वास्तव में यह ग्रंथ लिखकर श्री भण्डारीजी ने राष्ट्र भाषा हिन्दी की बहुमूल्य सेवा की है। हम अपने सहयोगियों के साथ इस बात में सहमत हैं कि एक संस्था का कार्य भण्डारीजी ने व्यक्तिगत रूप से कर दिखलाया है। हमारी हार्दिक कामना है कि यह ग्रंथ शीघ्र ही प्रकाशित हो कर राष्ट्र भाषा की एक बहुत बड़ी कमी की पूर्ति करे। हम हृदय से भण्डारीजी की सफलता चाहते हैं और हमें आशा है कि हिंदी संसार आपके इस महान् साहित्यिक प्रयत्न का समुचित आदर करेगा।

---

## विजय ( कलकत्ता ) १५–११–३१ के अंक में लिखता है :—

इंदौर के सुप्रसिद्ध साहित्यसेवी श्रीयुत सुखसम्पत्तिरायजी भण्डारी ने अनेक अच्छी पुस्तकें लिखकर मातृ-भाषा की बड़ी सेवा की है, पर इस बार आप एक अमूल्य सेवा से हिंदी को शीघ्र ही ऐसा लाभ पहुंचाने वाले हैं जो चिरस्मरणीय रहेगी। आपने एक अंग्रेजी-हिन्दी कोष तैयार किया है। यह कोष बहुत बड़ा है। इसमें राजनीतिक, विज्ञान, ज्योतिष और दर्शन शास्त्रों के अतिरिक्त यंत्रशास्त्र, रसायन शास्त्र, भौतिक विज्ञान, जीव विज्ञान, कृषि-शास्त्र, सृष्टि-शास्त्र आदि-आदि सभी शास्त्रों और विज्ञानों के ठीक-ठीक अर्थ दिये गये हैं। इस वृहद् कोष में डेढ़ लाख से भी अधिक शब्द होंगे। यह काम इतना बड़ा था कि वास्तव में यह किसी संस्था के करने लायक था। भण्डारीजी की कृपा से कोष स्वयं हमने देखा है। यह देखकर हमें हर्ष के साथ आश्चर्य भी हुआ कि वे अकेले इस काम को करने में कैसे समर्थ हुए। अवश्य ही इन्हें इस काम के लिए अनेक विद्वान् रखने पड़े, जिनके लिए उनके हजारों रुपये अबतक खर्च हो चुके हैं। यह कोष

उन्होंने महामना मालवीयजी, डा० गंगानाथ झा, सर पी० सी० राय तथा अन्य कितने ही विद्वानों को दिखाया है, जिन्होंने उनकी मुक्त कण्ठ से प्रशंसा की है। उसके छपवाने में भी प्रायः पचास हजार रुपये से कम खर्च न होंगे। उनके इस भागीरथ प्रयत्न की सराहना करते हुए हम अन्त में भण्डारीजीसे एक प्रार्थना अवश्य करेंगे, वह यह कि इस उपयोगी कोष का एक सस्ता संस्करण भी अवश्य छपवायें जिससे सभी लोग उसे खरीद सकें। नागरी प्रचारिणी पत्रिका का कोष चाहे जितना भी उपयोगी हो, पर उसका मूल्य अधिक होने से उसे हर एक आदमी नहीं खरीद सकता। हमें आशा है कि भण्डारीजी इसका भी ध्यान रखेंगे।

---

## स्वाधीन भारत ( बम्बई ) १२–१–३४ के अंक में लिखता है:—

यह लिखते हुए प्रसन्नता होती है कि इन्दौर के सुप्रसिद्ध साहित्य सेवी तथा अनेक 'स्टेण्डर्ड' पुस्तकों के लेखक, श्रीयुत् सुखसम्पतिरायजी भण्डारी ने हिन्दी भाषा में एक विशाल अंग्रेजी–हिन्दी-शब्द कोष तैयार किया है। यह विशाल शब्दार्णव फुल्सकेप के आकार के हस्तलिखित २० हजार पृष्ठों में समाप्त हुआ है। इस कोष में राजनीतिक, आर्थिक आयुर्वेदिक, वैज्ञानिक, रासायनिक, भूगर्भशास्त्र विषयक, शरीर विज्ञान, गणित, जीव विज्ञान, धर्मशास्त्र, कानून आदि सम्बंधीय शब्दों का समावेश किया गया है। इस प्रकार सब मिला कर कोई १॥ लाख शब्दों का संग्रह किया गया है। श्री भण्डारीजी ने इसे तैयार करने में अब तक कोई २० हजार रुपये व्यय किये हैं। अनेक भाषाओंके महान् विद्वानों की सहायता ले कर आप ने इसे पूर्ण किया है।

श्री भण्डारीजी का परिचय करानेकी आवश्यकता नहीं,आप स्वयं हिंदी संसार में परिचित हैं। आपने अब तक, अनेक पुस्तकें लिख के हिन्दी की बड़ी सेवा की है। कुछ समय पहले की बात है, कि जब आपने देशी राज्यों के संबंध में एक विशाल इतिहास प्रकाशित किया था। इस ग्रन्थ की रचना करनेके बादही आपने कोषकी ओर अपना ध्यान आकृष्ट किया, आज वह भी लिख के तैयार होगया है। श्रीयुत् भण्डारीजी ने बड़े बड़े विद्वानों को यह ग्रंथ दिखाया है और सभी सज्जनों ने इस के भूरि–भूरि प्रशंसा की है। सच ही भण्डारीजी ने अपने अथक परिश्रम और अर्थ–व्यय से एक बहुत बड़ी कमी की पूर्ति की है। यदि यह ग्रंथ छप कर तैयार हो जायगा, तो हम कह सकते हैं, कि जब तक हिन्दुस्थान रहेगा, हिंदी और हिंदी बोलने वाले रहेंगे, तब तक आपकी यह अमर कृति रहेगी और हमारी भावी संतान के लिये एक बहुमूल्य वस्तु होगी। अब छपने का प्रश्न सामने है। इसके प्रकाशित होने में कम से कम ५०) हजार रुपये का खर्च है। हम हिंदी भाषा-भाषी, तथा हिंदी प्रेमी राजा महाराजाओं तथा सेठ साहूकारों से प्रार्थना करेंगे, कि वह भण्डारीजी की सहायता करें। यह प्रसन्नता की बात है, कि हमारे देशी नरेश अब हिंदी से प्रेम करने लगे हैं। यह कम गौरव की बात नहीं है कि बड़ौदा-नरेश ने आगामी १९३५ से अपने राज्य में सब कारबार, लिखा पढ़ी हिंदी भाषा में ही करने की घोषणा की है। हम बड़ौदा नरेश के इस संकल्प और स्वदेश–भाषा-प्रेम के लिये उन्हें हृदय से बधाई देते हैं। हम भंडारीजी को राय देंगे कि वह बड़ौदा नरेश से मिलें। हमें आशा और पूर्ण विश्वास है कि श्रीमान् महाराजा साहब उनके इस परिश्रम की दाद देंगे और शीघ्र ही इस कोष के प्रकाशित होने में पूर्ण सहायता करेंगे। हमारी प्रबल इच्छा है कि शीघ्र ही यह विशाल ग्रंथ प्रकाशित हो कर हिंदी साहित्य के विकास में पूर्ण उपयोगी बने। भंडारीजी की इसके लिये जितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है।

अर्जुन ( तारीख १५ जुलाई सन् १६३७ )

## हिन्दी साहित्य में एक सर्वथा नया प्रयास

### भन्डारी जी की 'ऐंग्लो-हिन्दी डिक्शनरी'

हिन्दी के प्रख्यात लेखक श्री सुखसम्पत्तिराय भण्डारी एम० आर० ए० एस०, कुछ वर्ष से एक सर्वथा नये प्रयास में संलग्न थे। अब उस प्रयास का परिणाम 'दीट्वण्टिएथ सेन्चरी ऐंग्लो-हिन्दी डिक्शनरी' के रूप में प्रकट हो गया है। पुस्तक का नाम सुन कर अनेक पाठकों को यह भ्रम होना सम्भव है कि यह भी अनेक डिक्शनरियों की भांति कोई ऐसी डिक्शनरी होगी जिसमें अंग्रेजी भाषा के शब्दों का अर्थ हिंदी में लिखा गया होगा। परंतु यह डिक्शनरी वस्तुतः साधारण डिक्शनरी न हो कर एक प्रकार की इनसाइक्लोपीडिया अथवा ज्ञान-कोश है, जिसमें विविध विषयों के प्रचलित और अप्रचलित अंग्रेजी शब्दों की हिन्दी में व्याख्या की गई है। यह बात सर्वथा अभूत पूर्व है। जो सज्जन अंग्रेजी भलि भांति जानते हैं उनके भी यह पुस्तक बड़े काम की है क्योंकि साधारण अंग्रेजी डिक्शनरियों में भी विविध विषयों के पारिभाषिक शब्दों की व्याख्या इस प्रकार नहीं की जाती।

वस्तुतः यह 'डिक्शनरी' अनेक 'डिक्शनरियों' का एकत्र संग्रह है। राजनीति, आयुर्वेद, व्यापार, अर्थशास्त्र, विज्ञान कानून आदि विविध विषयों के तमाम अंग्रेजी पारिभाषिक शब्दों का, अक्षरानुक्रम से संग्रह करके उस विषय के विभाग में उनकी हिन्दी भाषा में व्याख्या कर दी गई है, और इसी लिये इस पुस्तक को हमने कई 'डिक्शनरियों' का संग्रह कहा है।

ऐसा प्रयास केवल हिन्दी में ही नहीं, हमें जहाँ तक ज्ञात है, अन्य भी किसी भारतीय भाषा में अभी तक नहीं किया गया। और इस लिये यह 'डिक्शनरी' न केवल हिन्दी-भाषियों के, बल्कि भारतीय मात्र के काम की वस्तु हो गई है। गुजराती, मराठी, बंगला, तामिल, तेलगु आदि भाषाओं के बोलने वाले भी इस पुस्तक से उतना ही लाभ उठा सकते है, जितना कि हिन्दी-भाषी। हमें ज्ञात हुआ है कि इस पुस्तक का यह मूल्यवान उपयोग समझ कर ही गुजरात और महाराष्ट्र के सैकड़ों पुस्तकालयों ने इस पुस्तक को मंगवाया है।

सर प्रफुल्लचन्द्र राय, डा० राधाकुमुद मुखर्जी, पं० मदनमोहन मालवीय आदि विद्वान पुरुषों ने, और गुजराती मराठी, अंग्रेजी आदि भाषाओं के विविध पत्रों ने भी इस पुस्तक की प्रशंसा की है।

अभी तक इसकी एक ही जिल्द तैयार हो पाई है परन्तु वही लगभग १००० पृष्ठों की हो गई है। भंडारीजी का विचार इस पुस्तक को सर्वांगपूर्ण बनाने का है। इस लिये वह एक जिल्द तैयार हो जाने पर भी, उसको बाजार में, अभी केवल इस कारण नहीं ला रहे हैं कि उनका विचार पुस्तक में एक ऐसा परिशिष्ट और जोड़ देने का है जिसमें मुख्य संग्रह से छूटे हुए शब्द सम्मिलित कर दिये जायं। हम भंडारीजी के प्रयत्न की हृदय से सफलता चाहते हैं। इस पुस्तक की एक विशेषता हम को यह भी लगी है कि इसके कारण राष्ट्र-भाषा हिंदी भारत की प्रांतिक भाषाओं के बीच अपना सिर गौरव से ऊँचा कर सकेगी। पुस्तक मिलने का पता—डिक्शनरी पब्लिशिंग हाउस, अजमेर और इन्दौर।

---